विद्याएँ विद्यमान हैं उन का सप्रमाण प्रतिपादन कर के व संसार के निखिल विद्वानों को व आबाल वृद्धों को वेदों के सत्यार्थों का बोध कराया है और हिन्दू ( आर्यों ) प्रजा पर ही नहि वर्नह सम्पूर्ण संसार पर श्री स्वामीजी महाराज के वेद भाष्यादि ग्रन्थों द्वारा उपकार हुआ है होता है और होगा.

जैसे श्रीमान स्वामी शंकराचार्यजी महाराजा के पश्चात उन के आनंदगिरी आदि शिष्योंने उन के भाष्यादि का विवर्ण टीका टिप्पणी आदि से वेदान्त भाष्यादि की भाव व गौरव प्रकाशित किया है यदि एसे ही सायन्स व फिलॉसॉफी के जाननेवाले इंग्लिश के व संस्कृत के अर्थ सामाजिक विद्वद्वर्य भी श्री स्वामीजी महाराज कृत वेद भाष्यादि ग्रन्थो पर योग्य विस्तृत व्याख्या करे तो संसार का बडा भारी उपकार हो.

परमात्मा करे कि समस्त श्रीमति आर्य प्रतिनिधि सभाएँ एवं आर्य समाज इस महान् कार्य को हाथ मे ले कर उक्त प्रकार के विद्वानो का परिषद् स्थापित कर के तद्द्वारा इस लिटेरेचर के कार्य को कराएगा तो बडा भारी उपकार होगा परमात्मा एसा हि करे.

हः विश्वेश्वरानंदः नित्यानंद.

---

## विधर्मियों के लिये वैदिक धर्मका खुला द्वार.

( पं० भोजदत्तजी संपादक आर्य मुसाफिर आग्रा. )

जैसे उत्तम व पुष्टिकारक भोजन बाहर से प्राप्त करके शरीर के अंदर पहुंचाना और निकम्मे व हानिकारक विष्ठादि शरीरसे बाहर निकालना एक मनुष्य के जीवनको स्थिर रखने के लिये आवश्यक है निस्सन्देह इसी भाँती बाहरसे लाभदायक द्रव्य को ले कर हजम करना और बेकार वस्तुको अपने अन्दरसे बाहर कर देना दुनियाकी हरेक जीवित जाति व सुसाइटीके लिये परम आवश्यक है. यह नेचरका माननीय सिद्धांत है जीवनका पहला नियम है. और जो मनुष्य, सुसाइटी या जाति उसे वास्तविक रुपमें ग्रहण करनेसे इन्कार करती है सचमुच वह मुर्दह या मौत के मुंह में है और कोई नहि कह सक्ता कि वह कब दुनियां से उठ जाय—निस्संदेह यह दृश्य बडा शोक जनक है और यदि किसी को यह मालुम हो जाय कि इस असाध्य रोग की शिकार मेरी अपनी ही जाति हो रही है और वह अपने अन्दर जाति के लिये हार्दिक भाव भी रखता हो उस के लिये यह दृश्य और भी भयानक बन जाता है वह दिल ही दिल में तडपता है, रोता है, खून के आसु बहाता है,

परन्तु हरेक साधारण मनुष्य उस का उपाय करने में असक्त है और वह इस आपनी सामर्थ से बाहर जान कर इस ख्याल को दिल से भुला देने पर विवश होता है लेकिन महान आत्मा एँ इस बात को कभी सहन नहीं कर सकती बस उन्नीसवीं शताब्दी के अन्तिम भाग में जब ऋषि दयानन्द ने दुनियां की इस गौरव्य आर्य्य जाति के मृत्यु के मुख में देखा तो ऋषि से यह कष्ट सहन न हो सका और आप घर बार, कुटुम्ब कबीला छोड कर धर्म्म व जाति की सेवा करने के लिये मैदान में निकल खडे हुए. उस वक्त आर्य्य धर्म, आर्य्य जाति, की जो दशा थी उस को प्रत्येक इतिहास वेत्ता जानता है—ईसाई मिशनरीयों व मुहम्मदी मुल्लाओंने हिन्दु जाति को एक ऐसी लावारिस (बीन मालिक) खेती समाल रक्खा था *कि जिस में से अपने मुरीद—मतलब वृक्षों को जड से उखाड ले जाने में हर मनुष्य अपने* आप को स्वतंत्र समझता था. काशी जैसे हिन्दुइजम के गढ मे नीलकन्ठ शास्त्री जैसे संस्कृत विद्या के भूषण सरेबाजार पन्डितों को चेलेन्ज दे कर ईसाई हो गए. किसी को इतना साहस न हुआ कि उन्हें बचाता. हर साल जाति के सहस्त्रों बच्चे किसी एक या दूसरे कारण से ईसाई मुसलमान होते रहते थे. और एक बार का गया हुआ भाई दूसरी बार जाति माता की गोद मे लौट आने का साहस नहीं कर सकता था क्यों कि हिन्दू बिरादरीयोंने कुछ ऐसे विचित्र अत्याचार पर कम्मर बांध रक्खी थी कि यदि किसी हिन्दू के विषय में उस के शत्रुओं ने झूठमूठ भी यह कह दिया कि अमुक मनुष्य ईसाई व मुसलमान हो गया है तो निर्दयी हिन्दू बिरादरीयों उसे जबरदस्ती सचमुच ईसाई मुसलमान बनवा कर दोडती थी. यहां तक की आए दिन ऐसी घटनाऐं सुनने में आती रहती थीं कि यदि किसी जगह किसी मुसलमानने किसी निर्बल हिन्दू को बलपूर्वक अपने हाथ की कोई छूई हुई चीज खिला दी तो बस वह बिना कलमः पढे ही मुसलमान समझ लिया गया और फिर हिन्दू किसी तरह भी उसे अपने धर्म में न रहने देते थे और अब भी जिन स्थानों तक ऋषि दयानन्द का प्रेम संदेसा नहीं पहुंचा है वहां अब भी वही दशा है फलतः १९०७ में जब पूर्वी बंगाल में मुसलमानों ने हिन्दुओं के खीलाफ बहुत उत्पात मचाने आरम्भ किये तो उस समय बीसीयों ऐसी घटनाऐं दृष्टि गोचर हुईं कि मुसलमान उत्पातियों ने राह चलते इकेले दुकेले हिन्दुको पकड कर जबरदस्ती अपना पानी या हुक्का पिला दिया और वह निर्दोष सदा के लिये वैदिक धर्म से पृथक कर दिये गये—किसी हिन्दु विधवा को जबरन कोई मुसलमान उडा ले गया और हिन्दुओं ने जबरदस्ती उसे मुसलमान होने को विवश किया—इसी तरह आसाम की कई ब्राह्मणा जातियों में अब तक यह रिवाज बतलादिया जाता है कि अगर किसी ब्राह्मण

को कोई मुसल्मान जुवा मार दे तो बस उसकी बिरादरी उसे मुसल्मान समझ देती है—या यों कहो कि वह मुसल्मान बनने पर हिन्दुओं की तरफ से विवश कीया जाता है यह तो हुई हिन्दु जाति के उन बच्चों की हालत जो इस की अपनी गोदसे अन्य मतों में चले गए थे—अब रहा विधर्मियों का वैदिक धर्म ग्रहण करने का प्रश्न सो इसका तो वर्णन करना ही बाहुल्य मात्र है—क्योंकि जब हिन्दु अपने पतित हुए भाईयों को ही वापिस लेने की सामर्थ न रखते थे तो जन्म के ईसाई मुसल्मानों का लेना तो शायद वह कभी स्वप्न में भी अच्छा न समझ ते होंगे—अतएव हिन्दुओं की इस आत्मघात पोलिसी का परिणाम यह हुआ कि हिन्दुओं की गणना दिवस दिवस कम और मुसल्मानों व ईसाईयों की बढ़नी आरम्भ हो गई—अर्थात १९९१ में यवनों की संख्या इस देश में कुल पाच क्रोड थी और बीस साल के अन्तर में पाच क्रोड से यह संख्या बढ़ कर छे करोड साडे बीस लाख हो गई और अब १९११ की मनुष्य गणाना में छेः करोड अस्सी लाख तक पहुंच गई है" ईसाईयों ने तो इस से भी अधिक आश्चर्या जनक वृद्धि प्राप्ति की है. अर्थात् १८२१ में इस देश मे ईसाईयों की कुल संख्या १८६२६३४ थी १८९१ में २२८४४३९ तक पहुंच गई १९०१ में २९२३२४१ हो गई, और अब १९११ की मनुष्य गणना मे पूरी ३८३११९६ तक पहुंच गई है. इस के विपरीत १८९१ से लेकर १९०१ तक दस वर्ष के अन्तर में मनुष्य गणना की रिपोर्टों के अनुसार हिन्दुओं की संख्या में ६६०००० की कमी हुई है और उपरोक्त लिखित कारणों के होने पर ईसाई मुसल्मानों की प्रतिदिन बढ़ती और हिन्दुओं की कमी कोई आश्चर्य जनक घटना नही है. क्यों कि यह बिल्कुल यथार्थ है कि नेचर के नियमों का उल्लंघन कर के कोई जाति संसार में बहुत दिवस तक जीवित नहीं रह सकती. और यदि यही दशा कुछ काल और बनी रहती तो निस्संदेह आर्य्य जाति का चिरकाल तक इस संसार मे स्थिर रहना असंभव था. परन्तु नहीं! परमात्मा को यह स्वीकार न था कि दुनिया की एक उच्च जाति यूं अपने हाथों अपना गला आप काट कर इस संसार से सदा के लिये विदा हो जाय. इस लिये उन्नीसवीं शताब्दी के अन्त में जब कि आर्य्य जाति घोर निद्रा में लिप्त थी दक्षिण की ओर से उठ कर एक महान आत्माने सच्चाई की उच्ची शिखर पर खडे हो कर इस जोर से 'सिंहनाद' बजाया कि भारतवासियों की मुर्दह व अफसुर्दह (निर्बल व अभीव) हड्डियों में नए सीरेसे जीवन के दृश्य दिखाई देने लगे चारों तरफ जागृत अवस्था की लहरें ठाठें मारने लगीं अपने पराए सब ओरखें मसल कर उठ बैठे परन्तु चूकी मन्द भागी हिन्दुओं

की तबाह करने वाली निंद्रा अभी पूरी न हुई थी और वह कच्ची नींद से जगाए गये थे इस लिये मित्र व शत्रु को न पहचान कर उलटे अपने शुभचिन्तक के गले का हार बन गये और उन्होंने ईसाई व मुसलमानों के साथ खडे होकर प्रत्येक ऐसे आन्दोलन की जो उन के लिये फल दायक था, आपने पूरे बल से विरुद्धता की परन्तु संसार में सत्यका आसन विरोध की पहुंच से दुर है इस लिये बाल ब्रह्मचारी दयानन्द ने इस विरोध की तनिक भी परवा न की और विरोधियों की इस आपाधापी में शूरवीरों के तुल्य मैदान में अपने पांव जमाए खडा रहा यहां तक कि समय आया कि तेजस्वी ऋषि ने उस दीवार को जो मुर्खों ने वैदिक धर्म के रास्ते विधर्मियों के लिये छुट छाट की आट सामिग्री बनाकर खडा कर दिया था दुनियां के देखते २ लात मार कर तोड दी—और सत्य के जिज्ञाषुओं को वेद रुपी श्रोत के अमृत जल से अपनी तृष्णा बुझाने के लिये खुला निमन्त्रण दे दिया सच्चाई बडी प्रबल वस्तु है इस के आगे सबी को सिर झुकाना पडता है—इस लिये वे समझों की विरोध बहुत समय तक न ठहर सके और अन्तिम संसार ने सच्चाई के सामने सिर झुका ही दिया संसारिक गति में न्युन परिवर्तन हो गया—उलटी गंगा फिर से सीधी ओर से बहने लगी—हिन्दुओं ने न केवल पतित भाईयों ही को गले लगाने प्रारम्भ कर दिया अतएव जन्म के ईसाई मुसलमानों को भी बिना रोकटोक वैदिक धर्म ग्रहण कर के जाति माता की गोद में आ बैठने का अधिकार प्राप्त हो गया और आज हमारे देखते ही देखते सहस्त्रों की संख्या में मुसलमान ईसाई वैदिक धर्म के झंडे तले आ खडे हुए हैं और ऋषि के पवित्र हाथों से चलाई हुई अमृत रुपी लहर देश के एक सिरे से दूसरे सिरे तक झकोरे ले रही है. हिन्दुओं की विरुद्धता सहमता मे बदल गई है. यहां तक कि दसों शुद्धियां स्वयं सनातन धर्म सभाओंने अपने हाथ से कर डाली हैं बडे बडे पौराणिक पंडित भी अब शुद्धि के विरुद्ध मुख खोलने का साहस नहीं करते क्यों कि जाति की सर्व सम्मती अब इस विषय पर एक है और इतनी दृढ है किजिस के विपरीत अवाज उठाना अपना अपने आप निरादर कराना है—जब भारत धर्म महा मंडलके जेनरल सेक्रेटरी श्रीमान मिस्टर सारदाचरन जी मित्र पूर्व जज हाईकोर्ट कलकत्ता ही भारतशुद्धि सभा के उप प्रधान हैं तो स्पष्ट है कि अब शुद्धि के विषय मे पुराने व नए विचारों में कोई मत भेद नहीं रहा और यह पवित्र व जीवन दायक आन्दोलन अपना फल लायगी और वह फल आर्य्य जाति के लिये एक शुभ जीवन प्रदान करने वाला फल होगा जीसे भविश्य सन्तानें बडी प्रसन्नता व कृतज्ञता के साथ देखें और खाऐंगी इश्वर करे कि हमारी शुभ कामनेए और ऋषि का उद्देस्य पुरण हो॥ ओ३म् शमम्

# महर्षि के मन्तव्य.

( जो कि श्री १०८ स्वामी दयानंद महाराजने अपने स्वमन्तव्यामन्तव्य में प्रकाशित कीये हैं )

१—प्रथम " ईश्वर " की जिस के ब्रह्म, परमात्मादि नाम हैं, जो सच्चिदानन्दादि लक्षणयुक्त है जिस के गुण, कर्म, स्वभाव पवित्र है, जो सर्वज्ञ, निराकार, सर्व व्यापक, अजन्मा, अनन्त, सर्वशक्तिमान्, दयालु, न्यायकारी, सब सृष्टि का कर्त्ता, धर्त्ता, हर्त्ता, सब जीवों को कर्मानुसार सत्य न्याय से फलदाता आदि लक्षणयुक्त है उसी को परमेश्वर मानता हूं ॥

२—चारों " वेदों " ( विद्याधर्मयुक्त ईश्वरप्रणित संहिता मन्त्रभाग ) को निर्भ्रान्त स्वतः प्रकरण मानता हूं. वे स्वयं प्रमाणरूप हैं कि जिन के प्रमाण होने में किसी अन्य ग्रन्थ की अपेक्षा नहीं, जैसे सूर्य वा प्रदीप अपने स्वरुप के स्वतः प्रकाशक और पृथिव्यादि के भी प्रकाशक होते है वैसे चारों वेद है और चारों वेदों के ब्राह्मण छः अंग, छः उपांग, चार उपवेद, और ११२७ ( ग्यारहसौ सत्ताईस ) वेदों शाखा जो कि वेदों के व्याख्यानरूप ब्रह्मादि महर्षियों के बनाये ग्रन्थ हैं उनको परतः प्रमाण अर्थात् वेदों के अनुकूल होने से प्रमाण और जो इन में वेदविरुद्ध वचन हैं उन का अप्रमाण करता हूं ॥

३—जो पक्षपातरहित, न्यायाचरण सत्यभाषणादियुक्त ईश्वराज्ञा वेदों से अविरुद्ध है उस को " धर्म " और जो पक्षपातरहित अन्यायाचरण मिथ्याभाषणादि ईश्वराज्ञाभंग वेद विरुद्ध है उस को " अधर्म " मानता हूं ॥

४—जो इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और ज्ञानादि गुणयुक्त अल्पज्ञ नित्य है उसी को " जीव " मानता हूं ॥

५—जीव और ईश्वरस्वरुप और वैधर्म्य से भिन्न और व्याप्य व्यापक और साधर्म्य से अभिन्न है अर्थात् जैसे आकाश से मूर्तिमान् द्रव्य कभि भिन्न न था, न है, न होगा और न कभी एक था, न है, न होगा इसी प्रकार परमेश्वर और जीव को व्याप्य व्यापक, उपास्य उपासक और पिता पुत्र आदि सम्बन्ध युक्त मानता हूं ॥

६—" अनादि पदार्थ " तीन हैं एक ईश्वर, द्वितीय जीव, तीसरा प्रकृति अर्थात् जगत् का कारण इन्हीं को नित्य भी कहते हैं, जो नित्य पदार्थ हैं उन के गुण, कर्म, स्वभाव भी नित्य हैं ॥

७—" प्रवाह से अनादि " जो संयोग से द्रव्य गुण कर्म उत्पन्न होते हैं वे वियोग के पश्चात् नहीं रहते परन्तु जिस से प्रथम संयोग होता है वह सामर्थ्य उन में अनादि है और उन से पुनरपि संयोग होगा तथा वियोग भी, इन तीनों को प्रवाह से अनादि मानता हूं ॥

८—" सृष्टि " उस को कहते हैं जो पृथक द्रव्यों का ज्ञान युक्तिपूर्वक मेल होकर नाना रूप बनना ॥

९—" सृष्टि का प्रयोजन " यही है कि जिस में ईश्वर के सृष्टि निमित्त गुण कर्म स्वभाव का साफल्य होना। जैसे किसी ने किसी से पूछा कि नेत्र किसलिये हैं? उस नें कहा देखने के लिये। वैसे ही सृष्टि करने के ईश्वर के सामर्थ्य की सफलता सृष्टि करने में है और जीवों के कर्मों का यथावत् भोग करना आदि भी ॥

१०—" सृष्टि सकर्तृक " है इस का कर्त्ता पूर्वोक्त ईश्वर है क्यों कि सृष्टि की रचना देखने और जड पदार्थ में अपने आप यथायोग्य बीजादि स्वरूप बनने का सामर्थ्य न होने से सृष्टि का " कर्त्ता " अवश्य है ॥

११—" बन्ध " सनिमित्तक अर्थात् अविद्या निमित्त से है। जो २ पापकर्म ईश्वर भिन्नोपासना अज्ञानादि सब दुःख फल करने वाले हैं इसीलिये यह " बन्ध " है कि जिस की इच्छा नहीं और भोगना पडता है ॥

१२—" मुक्ति " अर्थात् सर्व दुःखों से छूटकर बन्धरहित सर्व व्यापक ईश्वर और उस की सृष्टि में स्वेच्छा से विचरना, नियत समय पर्यन्त मुक्ति के आनन्द को भोग के पुनः संसार में आना ॥

१३—" मुक्ति के साधन " ईश्वरोपासना अर्थात् योगाभ्यास, धर्मानुष्ठान, ब्रह्मचर्य्य से विद्या प्राप्ति, आप्त विद्वानों का संग, सत्यविद्या, सुविचार और पुरुषार्थ आदि हैं।

१४—" अर्थ " वह है कि जो धर्म हि से प्राप्त किया जाय और जो अधर्म से सिद्ध होता है उस को अनर्थ कहते हैं ॥

१५—" काम " वह है कि जो धर्म और अर्थ से प्राप्त किया जाय ॥

१६—" वर्णाश्रम " गुण कर्मों की योग्यता

१७—" राजा " उसी को कहते है जो शुभगुण कर्म स्वभाव से प्रकाशमान्, पक्षपातरहित, न्यायधर्म का सेवी, प्रजाओं में पितृवत् वर्ते और उन को पुत्रवत मान के उन की उन्नति और सुख बढाने में सदा यत्न किया करे ॥

१८—"प्रजा" उस को कहते हैं कि जो पवित्रगुण कर्म स्वभाव को धारण कर के पक्षपातरहित न्याय धर्म के सेवन से राजा और प्रजा की उन्नत्ति चाहती हुई राजविद्रोह रहित राजा के पुत्रवत् वर्ते ॥

१९—" जो सदा विचार कर असत्य को छोड सत्य का ग्रहण करे अन्यायकारियों को हटावे और न्यायकारियों को बढ़ावे अपने आत्मा के समान सब का सुख चाहे सो " न्यायकारी " है उस को मै भी ठीक मानता ॥

२०—" देव " विद्वानों को और अविद्वा नों " असुर ", पापियों को अनाचारियों को " पिशाच " मानता हू ॥

२१—उन्हीं विद्वानों, माता, पिता, आचार्य्य, अतिथि, न्यायकारी, राजा और धर्म्मात्मा जन, पतिव्रता स्त्री और स्त्रीव्रत पति का सत्कार करना "देवपूजा" कहाती है, इससे विपरीत अदेवपूजा, इन की मूर्त्तियों को पूज्य और इतर पाषाणादि जड मूर्त्तियों को सर्वथा अपूज्य समझता हू ॥

२२—"शिक्षा" जिस से विद्या, सभ्यता, धर्म्मात्माता, जितेन्द्रियतादि की बढ़ती होवे और अविद्यादि दोष छूटें उस को शिक्षा कहते हैं ॥

२३—"पुराण" जो ब्रह्मादि के बनाये ऐतरेयादि ब्राह्मण पुस्तक है उन्हीं को पुराण, इतिहास, कल्प, गाथा और नाराशंसी नाम से मानता हूं अन्य भागवतादि को नहीं ॥

२४—"तीर्थ" जिस से दुःखसागर से पार उतरें कि जो सत्यभाषण, विद्या, सत्संग, यमादि, योगाभ्यास, पुरुषार्थ, विद्यादानादि शुभ कर्म हैं उन्हीं को तीर्थ समझता हूं इतर जलस्थलादि को नहीं ॥

२५—"पुरुषार्थ प्रारब्ध से बडा" इसलिये है कि जिससे संचित प्रारब्ध बनते जिसके सुधरने से सब सुधरते और जिस के बिगड़ने से सब बिगडते हैं इसीसे प्रारब्ध की अपेक्षा पुरुषार्थ बड़ा है ॥

२६—"मनुष्य" को सब यथायोग्य स्वात्मवत् सुख, दुःख, हानि, लाभ में वर्त्तना श्रेष्ठ, अन्यथा वर्त्तना बुरा समझता हूं ॥

२७—"संस्कार" उस को कहते हैं कि जिस से शरीर, मन और आत्मा उत्तम होवें वह निषेकादि श्मशानान्त सोलह प्रकार का है इस को कर्त्तव्य समझता हूं और दाह के पश्चात् मृतक के लिये कुछ भी न करना चाहिये ॥

२८—"यज्ञ" उस को कहते हैं कि जिस में विद्वानों का सत्कार यथायोग्य शिल्प अर्थात् रसायन जो कि पदार्थविद्या उस से उपयोग और विद्यादि शुभगुणों का दान अग्निहोत्रादि जिन से वायु, वृष्टि, जल, ओषधी की पवित्रता करके सब जीवों को सुख पहुंचाना है, उस को उत्तम समझता हूं ॥

२९—जैसे "आर्य्य" श्रेष्ठ और "दस्यु" दुष्ट मनुष्यों को कहते हैं वैसे ही मैं भी मानता हूं ॥

३०—"आर्य्यावर्त्त" देश इस भूमि का नाम इसलिये है कि इस में आदि सृष्टि से आर्य्य लोग निवास करते हैं परन्तु इस की अवधि उत्तर में हिमालय, दक्षिण में विन्ध्याचल, पश्चिम में अटक और पूर्व में ब्रह्मपुत्रा नदी है, इन चारों के बीच में जितना देश है उस को "आर्य्यावर्त्त" कहते और जो इन में सदा रहते हैं उन को भी आर्य कहते हैं ॥

३१—जो साङ्गोपाङ्ग वेदविद्याओं का अध्यापक सत्याचार का ग्रहण और मिथ्याचार का त्याग करावे वह "आचार्य" कहाता है ॥

३२—"शिष्य" उस को कहते हैं कि जो सत्यशिक्षा और विद्या को ग्रहण करने योग्य धर्मात्मा, विद्या ग्रहण की इच्छा और आचार्य्य का प्रिय करनेवाला है ॥

३३—"गुरु" माता पिता और जो सत्य का ग्रहण करावे और असत्य को छुड़ावे वह भी "गुरु" कहाता है ॥

३४—"पुरोहित" जो यजमान का हितकारी सत्योपदेष्टा होवे ॥

३५—"उपाध्याय" जो वेदों का एक देश वा अङ्गों को पढ़ाता हो ॥

३६—"शिष्टाचार" जो धर्माचरणपूर्वक ब्रह्मचर्य्य से विद्याग्रहण कर प्रत्यक्षादि प्रमाणों से सत्यासत्य का निर्णय करके सत्य का ग्रहण असत्य का परित्याग करना है यही शिष्टाचार और जो इस को करता है वह शिष्ट कहाता है ॥

३७—प्रत्यक्षादि "आठ प्रमाणों" को भी मानता हूं ॥

३८—"आप्त" जो यथार्थवक्ता, धर्मात्मा, सब के सुख के लिये प्रयत्न करता है उसी को "आप्त" कहता हूं ॥

३९—" परीक्षा " पांच प्रकार की है इस में से प्रथम जो ईश्वर उस के गुण कर्म स्वभाव और वेदविद्या, दूसरी प्रत्यक्षादि आठ प्रमाण, तीसरी सृष्टिक्रम, चौथी आप्तों का व्यवहार और पांचवीं अपने आत्मा की पवित्रता. विद्या इन पांच परीक्षाओं से सत्याऽसत्य का निर्णय करके सत्य का ग्रहण असत्य का परित्याग करना चाहिये ॥

४०—" परोपकार " जिस से सब मनुष्यों के दुराचार दुःख छूटें, श्रेष्ठाचार और सुख बढ़े उस के करने को परोपकार कहता हूं ॥

४१—"स्वतन्त्र" "परतन्त्र" जीव अपने कार्मों में स्वतन्त्र और कर्मफल भोगने ईश्वर की व्यवस्था से परतन्त्र, वैसे ही ईश्वर अपने सत्याचार आदि काम करने में स्वतन्त्र है ॥

४२—"स्वर्ग" नाम सुख विशेष भोग और उस की सामग्री की प्राप्ति का है ॥

४३—"नरक" जो दुःख विशेष भोग और उस को सामग्री की प्राप्ति होना है॥

४४—"जन्म" जो शरीर धारण कर प्रगट होना सो पूर्व पर और मध्य भेद से तीनों प्रकार का मानता हूं ॥

४५—शरीर के संयोग का नाम " जन्म " और वियोगमात्र को " मृत्यु " कहते है ॥

४६—" विवाह " जो नियम पूर्वक प्रसिद्धि से अपनी इच्छा करके पाणिग्रहण करना वह " विवाह " कहाता है ॥

४७—" नियोग " विवाह के पश्चात् पति के मरजाने आदि वियोग में अथवा नपुंसकत्वादि स्थिर रोगों में स्त्री वा आपत्कालमें पुरुषस्ववर्ण वा अपने से उत्तम वर्णस्थ स्त्री वा पुरुष के साथ सन्तानोत्पत्ति करना ॥

४८—" स्तुति " गुणकीर्त्तन श्रवण और ज्ञान होना इस का फल प्रीति आदि होते है ॥

४९—" प्रार्थना " अपने सामर्थ्य के उपरान्त ईश्वर के सम्बन्ध से जो विज्ञान आदि प्राप्त होते है उन के लिये ईश्वर से याचना करना और इस का फल निरभिमान आदि होता है ॥

५०—" उपासना " जैसे ईश्वर के गुण, कर्म, स्वभाव पवित्र है वैसे अपने करना, ईश्वर को सर्वव्यापक अपने को व्याप्य जान के ईश्वर के समीप हम और हमारे

समीप ईश्वर है ऐसा निश्चय योगाभ्यास से साक्षात् करना उपासना कहाती है इस का फल ज्ञान की उन्नति आदि है ॥

९१—" सगुणनिर्गुणस्तुतिप्रार्थनोपासना " जो २ गुण परमेश्वर में हैं उन से युक्त और जो२ गुण नहीं हैं उन से पृथक् मान कर प्रशंसा करना सगुणनिर्गुण स्तुति, शुभ गुणों के ग्रहण की इच्छा और दोष छुडाने के लिये परमात्मा का सहाय चाहना सगुणनिर्गुण प्रार्थना और सब गुणों से सहित सब दोषों से रहित परमेश्वर को मान कर अपने आत्मा को उस के और उस की आज्ञा के अर्पण कर देना सगुणनिर्गुणोपासना कहाती है ॥

---

## हिन्दी प्रदीप प्रयाग.

यह भी हम इस हिन्दुस्तान का अभाग ही कहेंगे कि इसके ऐसे हितैषी परलोक यात्रा के लिये दत्तचित्त हो झट पट सिधार गये । सिवाय कतिपय प्रतारक धूर्त ब्राह्मण और कोरे पण्डितो के जो इनकी गुप्तनीति के मर्म समझने में सर्वथा असमर्थ हैं और कोई प्रसन्न न हुआ होगा । आर्यसमाज की बांह टूट गई । सरस्वती का भण्डार लूट गया । यहां की बिगडी समाज के संशोधन का फाटक ढेगया । यह इनहीं महात्मा का पुरुषार्थ हैं कि भारतवर्ष के धर्मतत्त्व का सर्वस्व वेद जिसे बडे २ विद्वान् ब्राह्मण भी केवल पाठमात्र पढलेने के ( अर्थज्ञान की और से निपट मूर्ख थे ) और कुछ भी न जानते थे कि इस में क्या चील बिलार भरा है, सिवा " माक्षिका स्थाने मक्षिका " के सो भी केवल पाठमात्र में अर्थ से क्या सरोकार ? उसे सब जाति और चारों वर्ण के लोग समझने लगे और अब बहुतों के मन में लगी है कि इस वेदरूपी अगाध महोदधि में गहरी डुबकी मार इसकी थाह लेनी चाहिये कि इसमें क्या २ रत्न भरे हैं । अतिरिक्त वेद के उद्धार के हिन्दूसमाज की सैकडों बिगडी बातों के सुधारने में भी कोई कलबल इन्होंने न छोड रक्खा । " कद्र मरदुम बाद मरदुम " सरस्वती महाशय के न रहने पर अब इनकी कदर लोगों को होगी कच्चे जौहरी जिन्होंने हीरे को कांच समझ रक्खा था चाहे जो कहें, पर हमतो अंग्रेजी ( मोटो ) सिद्धान्त पर दृढ रह दयानन्द की सर्वतो भाव से सराहना ही करेंगे ।

हा! आज भारतोन्नतिकमलिनि का सूर्य्य अस्त होगया। हा! वेद का खेद मिटानेवाला सद्वैद्य गुप्त होगया। हा! दयानन्द सरस्वती आर्यों की सरस्वती जहाज की पतवारी विना दूसरों को सौंपे तुम क्यों अन्तर्धान होगये? हा! सच्चे दया के समुद्र! हा! सच्चे आनन्द के वारिद! अपनी विद्यामयी लहरी और हितोपदेशरूपी धारा से परितप्त भारत-भूमि को आर्द्र कर कहां चले गये? हा! चार दिन के चतुरानन! इस असभ्यताप्रिय मण्डली में आपने अपनी विलक्षण चतुराई को क्यों इस प्रकार सरलभाव से फैलाया। क्या आप नहीं जानते थे कि कालकराल ने भारत को असाध्य आर्त बनाने के निमित्त ब्राह्मणों से तपः स्वाध्याय विद्याहीन विषयलम्पट और शिश्नोदरपरायण बना दिया। क्षत्रियों को ऐसा चौपट और हतमर्द करडाला कि वे बेचारे किसी काम के ही न रहे वह धर्नुवेद वह अस्त्रशस्त्रविद्या वह शूरता वीरता वह अमर्ष जो अग्नि की उष्णता के समान उनका स्वाभाविक धर्म था सो अब कहीं देखने सुनने को भी न रहा जिनके पूर्वपुरुषों की सङ्गति से जङ्गल के रीछ और बन्दर भी सुधर कर सद्वीर और योद्धाओं की पदवी को प्राप्त हुये और देवताओं की कोटि में मिलगये, अब उन्हीं की सोहबत सङ्गति में वह विकार हो-गया है कि बड़े २ स्वाभाविक वीर प्रकृतियों को स्त्रैण किंवा क्लीवभाव सहज में प्राप्त होजाता है। जहा वशिष्ठादि महर्षियों की शिक्षा और नीतिविद्या का विचार होता था तहां दाढी कत्थकों की कथा से कालक्षेप होता है सो ऐसे कौतुकी कालकराल को तुच्छ जान आपने मुनियों की वृत्ति निधडक हो ग्रहण करली। यह न समझा कि वह निष्ठुर निर्दयी काल आपकी प्रतिज्ञा और सत्यसंकल्प को पूरा होने देगा या नहीं। हा! अब वे परोक्षफलदर्शक शृगालगण जो तुम्हारे सिंहनाद के भय से छिपते फिरते थे आज ऊंचे टीलेपर बैठ पूंछ फटकारेंगे और वे उच्छिष्टभोजी पेटार्थी कौवे जो अपने पेट के कारण तुम्हें वैरी जानते और कॉव २ करते डोलते फिरते थे सो सब कैसे आज मगन हो आनन्द बधाई बनायेंगे। इसमें कुछ सन्देह नहीं कि इस अभागे भारत की भलाई और कल्याण के प्रयत्न में आपने अपने जीवनपर्यन्त एक क्षण का भी अन्तर नहीं डाला। क्या महन्त और मठाधीशों के समान आप भी सुखाश्रयी और देहाराम नहीं हो सकते थे?। वैकुण्ठ पहुंचाने का बीमा और स्वर्गीय भोगविलास की हुण्डी का ब्यौरा फैलाते तो हजारों लाखों चेले चेलियों के तन मन धन को बात की बात में आप आत्मसात् और समर्पण क्या नहीं करा सकते थे? हा! निर्लेप निस्वार्थ शिक्षाप्रदायक! हा! बन्धुवात्सल्यकुलकुमुदसुधाकर! इस नीच और खोटे भाव भरे भारत देश में भटकते २ आप कहां से आगये? हा स्वामी दयानन्द!

आपका यह पवित्र विग्रह योरुपखण्ड के किसी देश में इस गुरुभाव के साथ प्रकट हुआ होता तो जिस उन्नतिशैल के शिखर तक पहुंचाने की सीढी आप बना रहे थे उसको अवश्य पूरा कर देते और देश का देश आपका सहकारी और सहायक बन जाता। वे केवल आपके पवित्र नाम और सत्कीर्ति ही के संस्थापन का उद्योग न करते बरन अपने कर्त्तव्य-कर्म को उत्तरोत्तर ऐसा चमकाते कि एक दयानन्दरूपी मूल प्रकाण्ड से सहस्रों दयानन्दरूपी शाखा प्रशाखा प्रकट होजातीं और भारतश्रीविघातक काक शृगालों का क्षणिक प्रमोद जो आपके अन्तर्धान होने का संवाद सुनकर उत्पन्न हुआ है उसका अंकुर ही न जमता। आपका वह वेदार्थ क्षेत्र और अपूर्व सदाव्रत जो आपने ब्राह्मणों की सोहाग पिटारी से निकाल आर्यमात्र के लिये सुगम कर दिया है कभी न बन्द होने पाता। हमको क्योंकर आशा हो कि आपके उस भारी बोझ उठाने और असिधारा पथ चलने का फिर भी कोई साहस बांधेगा। हम खूब जानते हैं कि आप उस निर्विवेकी विधाता के मुख पे कारिख पोतने गये हैं जिसने इस पवित्र भारत भूमि को सृज कर उस के योग्य सत्पुरुष न पैदा किया। हा भारतभारतीवनराजकेसरी! इस उजाड विपन को सनाथ किये विना क्यों इस वेग से ऊपर को उठ धाये? क्या कोई पाखण्ड मत सुर में भी फैला है, जिसके निर्दलन के लिये आप झटपट वहां को सिधारे? सच सच आपकी पवित्र आत्मा देवताओं के समुदाय पति होने के योग्य थी। इसमें कुछ सन्देह नहीं कि आप सरीखे देशहितैषी महात्माओं का पवित्र विग्रह इस असार संसार में चिरकाल तक नहीं रहता। इस बातकी प्रत्यक्ष साक्षी के लिये बहुतसे ग्रन्थ विद्यमान हैं। जिस प्रकार मन्दाग्नि और क्षुधा रहित रोगियों के जठरानल धधकाने को सद्वैद्य लोग कटु तिक्त अम्ल रसों का व्यवहार करते हैं, ऐसे ही सद्धर्मविमुख और तत्त्वभ्रंशित जनों के मुरझाये चित्त की प्रफुल्लता के लिये मूर्त्तिपूजाखण्डन प्रभृति युक्ति को आप काम में लाये। आपके इस भाव को या तो प्राचीन महर्षिगण जानते होंगे जिनके हार्दिक अभिप्राय के मूल पर आपने इस कष्टसाध्य व्यवसाय को उठाया था या वे देशहितैषी उन्नतहृदय जानते होंगे जिनके मानसिक सरोरुह पर देशोन्नति किरणधारी भगवान् भास्कर का प्रकाश पहुंच गया है।

अब इस प्रसङ्ग के समाप्त करने के पूर्व यह अल्पज्ञ अपना अभीष्ट खोलकर कहता है कि जिस पुरुष के अनुलाप से यत्किञ्चित् यह निवेदन किया गया, उसकी मेरी जान पहिचान केवल एक बार हुई थी जिसको १३ (तेरह) वर्ष से अधिक बीते कि यहां वासुकेश्वर पर थोडी देर तक संस्कृत में बातचीत हुई थी, तब से स्वामीजी कईवार यहां

पधारे पर इसने अपने को उनकी शिक्षाजनित कर्त्तव्य के अयोग्य बन्धनासक्त समझ फिर उनसे न मिला अब उनके शान्त होने का समाचार सुन उन बातों को कह सुनाया जो आर्यपदधारियों को हृद्गत करनी चाहियें। अब सब सज्जनों से उचितानुचित की क्षमा माग ईश्वर से प्रार्थना करता हूं कि भारत के जडतान्धकारापहारी दयानन्द सा दूसरा सूर्य्य शीघ्र प्रकट करदे। हमको उस सत्पुरुष के शुद्धभाव और सत्यसन्धता पर विश्वास होता है कि उक्त सत्पुरुष के आरब्ध कार्यों में कभी विघ्न न होगा किन्तु जिन सज्जनो के भरोसे यह कार्य स्वामी छोड गये है वे लोग इस समर्पित कार्य को बडी उत्तमता और उज्वलता के साथ चमकायेंगे। यह कुछ नई बात नहीं है, सदैव से अच्छे २ लोग अपने प्रियतमों को अपना कर्त्तव्यकार्य सौंपते ही आये है। देखिये! सन्ध्या समय भगवान् भास्कर जगदन्धकारनाशन कार्य्य अग्निदेव को सोंपकर आप अस्ताचल को सिधारते है और सबेरे अग्निदेव सूर्य के भरोसे विश्राम करते हे। इन दोनों की परस्पर मैत्री और सहायता का कभी विश्लेष नहीं होने पाता।

यह कौन नहीं जानता कि स्वामीजी और सद्विद्या का प्रचार और भारतवर्ष की मूर्खतान्धा कारनिवारण तन मन से अङ्गीकार था जिसको वे अपने अङ्ग २ और रोम २ समय प्रतिसमय प्रकाशित कर चुके हैं। अवस्था में उन विद्वानों को जो संकेतमात्र से प्राणिमात्र के भाव को बूझ सकते है उनको वैकुण्ठवासी स्वामीजी के मुखकमलनिःसृत आशयों के मूल पर उनके अभिलषित भाव का समुत्थान कठिन नहीं है। किन्तु जहा ऐसे अविरल विद्वान् विद्यमान हैं कि यदि इस बडे कार्य की पूर्त्ति के लिये वे नियुक्त किये जायें तो निस्सन्देह अपनी विद्यामयी धारा से सींच उस वृक्ष में फल लगा सकते है जिसको उक्त महात्मा प्रफुल्लित और हरा भरा छोड गया है। कुछ आश्चर्य नहीं है कि जिस कार्यसमर्पित मण्डली के सभाशिरोमणि यावदार्यकुलकमलप्रभाकर श्रीमहाराणा उदयपुराधीश है, वह कार्य अवश्य निर्विघ्न और उत्तमता के साथ उन्नतिशैल की चोटीतक पहुंचेगा

सज्जन मन रंजन करत, भंजन मत पाखण्ड ।
दिनदिन कीरत गाईहैं, भळजन भारतखण्ड ॥ ११ ॥

कवित्त—चारिहू दिशान नगरान महं जाय जाय, पण्डितन हेरि वाद करिके प्रचारे हैं ।
पण्डित विवाद मांहि होगये परास्त जेते, तेते मन सोहैं करिसोहं न निहारे हैं ।
त्रगरयौ अपार जस सारे नगरान मांहि, विजय वै जन्ती फहरात हिन्द भारे हैं
विद्या चौदह निधान वक्ता महान् वेद, स्वामी दयानन्द सम नाहिं होनवारे हैं।१।

## देशोपकारक लाहोर.

जब कि श्रीमान् स्वामीजी महाराज की इस जहानफ़ानी से रहलत फ़र्मा खबर वहशत असर मुवर्रिखे ३० अक्तूबर सन् ८३ बजरिये तार आर्य्यसमाज मुलतान में पहुंची, तो फ़ौरन मातिमी नोटिस बगरज़ इज़हार रंज व अलम जारी कीगई । मुताबिक़ उसके एक बड़ा मजमा समाज के मकान में जमा हुआ जिसमें अलावा मेम्बरान समाज के बाशिन्दगान् शहर अहलेहिन्द व अहले इस्लाम बकसरत शामिल थे । उस वक्त सबसे पहिले एक दूकानदार ने बावजूद न होने मेम्बर समाज निहायत सोज़ व गुदाज़ से स्वामीजी महाराज के औसाफ़ हमीदा बयान करके निहायत रंज निस्बत वफ़ात उनके ज़ाहिर किया । बाद अज़ां लल्ला चन्दराम सेक्रेटरी व काशीप्रसाद वाइसप्रेसीडेंट वग़ैरह चन्द साहबान ने अपनीं ऐसी पुरसोज़ तक़रीरें सुनाईं कि जिनसे तमाम हाज़रीन जल्सा फूट २ कर रो उठे । और समाज निहायत आह व ज़ारी से बर्खास्त हुआ । इस तौर पर कई तारीख़ों में यह मातिम वहां होता रहा । और उस में हिन्दू व मुसल्मान बराबर जमा होकर ग़मगीन होते रहे । बतौर नमूना यहां पर हम मुंशी वाजिदअली साहब सेक्रेटरी अंजुमन इस्लामियां का एक मजमून जो उन्होंने लिखा हुआ सुनाया था, बजिंसही हवाले क़लम करते हैं ।

ऐ । आर्यावर्त । तेरी बदक़िस्मती पर मुझे रोना आता है । ऐ ! आर्यावर्त ! तेरी यतीमी पर मेरा दिल खून होता है । ऐ ! आर्यावर्त ! तेरी बेकसी पर मुझे ग़ैरत आती है । ऐ ! आर्यावर्त ! तेरी बेपरवाही पर मेरा दिल कुम्हलाया जाता है ! कैसी जल्दी तेरे प्यार के सरचश्मे को बन्द कर दिया गया । ऐ खुदा ! क्या तुझे मंज़ुर न था कि हमशीरख्वार परविरिश पाएं । ए खुदा ! क्या तुझे यह मंजुर न था कि हम इनवाही

और तबाही फन्दों से निकलें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम बेजा बेवजह बेजरूरत और बेसुद कयूद से रिहाई पावें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम उन वाहियात रस्मियात के फन्दों से निजात पाएं। ऐ खुदा ! क्यों तुझे यह मंजूर न था कि हम आपस के निफ़ाक़ को दूर करें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम बनीनो इन्सान को अपना भाई समझकर उनसे मोहब्बत करना सीखें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम उलूम अम्बिया की तहसील करें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम सच्चे धर्म्म को फिर सीखें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम अपना खोया हुआ नाम फिर हासिल करें। ऐ खुदा ! क्या तुझे यह मंजूर न था कि हम उस पाकधर्म को सीखकर तेरी उन आला नामाअ की कैफ़ियत उठाएं जो तूने अपने बन्दों के वास्ते मखसूस की है? नहीं२ यह सब कुछ तेरी मर्ज़ी के मुताबिक़ और तेरी मंशा के मुआफ़िक़ हो रहा था। फिर क्यों तूने हम को इकलख्त इस तरह बेसरो सामान कर दिया यानी हमारे सच्चे हामी और हादी श्रीस्वामी दयानन्दसरस्वतीजी महाराज को जो हमें यह सब कुछ सिखाते थे ३० ता० अक्टूबर सन् ८३ ईस्वी के ६ बजे शाम को बुला लिया। दिवाली की रात गो मसनूई चिरागों से रोशन थी लेकिन हक़ीक़ी आफ़ताब आलमताब गरूब हुआ। हम बिल्कुल नादान थे, वह हमें उठाता था। हम कमताक़ती से उठ नहीं सकते थे वह हमें उठाता था। हम बेमायगी इल्म से बात नहीं कर सकते थे वह हमें बोलना सिखाता था। हम एक दलदल अज़ीम में फंसे हुये थे, वह हमें उसमें से निकालता था और खुश्क ज़मीन पर लाता था। हम रसूमात की बेड़ियां पैरों में और तास्सुब की हथकड़ियां हाथों में दिये हुए थे, वह हमको उनसे निजात देता था। हम अपने भाइयों से हिक़ारत करते थे, वह हमको रिफ़ाक़त सिखाता था। हम अपनी आंखो पर पर्दे और दिलों पर मोहरें रखते थे, वह उनको उठाता था। हम बईहमां कुछ अपने तईं समझे हुये थे, वह हमें बताता कि धर्म के बाहर ज़ाहिरी जहान फ़िज़ूल है। हम उस ग़लत इम्तियाज़ को सवाब जानते थे, उसने उसको ऐब साबित करादिया। हमने अपना नंग व नामूस गंवा दिया था, वह हमें फिर दिलाना चाहता था। ऐ खुदा। हम तुझसे बहुत दूर हो गये थे, वह हमको तुझसे मिलाना चाहता था। लेकिन ऐ खुदा ! तूही जाने तेरे दिल में क्या आई कि तूने उसको हमसे इतनी जल्द जुदा कर दिया!!! तेरी बातें तूही जाने। अब भी रहम कर।

## कवि रामदास छबीलदास वर्म्मा.

बी. ए. एल. एल. बी., बी. सी. एल. एम. आर. ए. एस.

बैरिस्टर एट. लॉ. कृत संस्कृत कविता।

( स्थान—कैंब्रिज देश यूरूप)

अहो नितान्तं हृदयं विदूयते निशम्य लोकान्तरमुन्नताशयम् ।
सम्पास्थितं वेदविदामनुत्तमं श्रीमद्दयानन्दसरस्वतीं कविम् ॥ १ ॥

वेद के जानने वालों में श्रेष्ठ, उन्नताशय, मेधावी श्रीमद्दयानन्द सरस्वती का लोकान्तरगमन सुनकर हमारा हृदय खेद से अत्यन्त खिन्न होता है ॥ १ ॥

दीपपंक्तिचितभूतले सति व्योम्नि तारकगणैस्समुज्ज्वले ।
शोकजालतिमिराकुले तु सत्युत्ससर्ज स शरीरवन्धनम् ॥ २ ॥

दिवाली की रात को दीपावली से पृथिवीतल के प्रज्वलित होने पर और तारागणों से आकाश के प्रकाशित होने पर शोकरूप अन्धकार के व्याप्त होने पर अपने शरीर को त्याग दिया ॥ २ ॥

निःशेषपीताखिलशास्त्रसारः पूतान्तरात्मा निगमाग्निजालैः ।
ज्ञानोत्तमैकाञ्जनलिप्तनेत्रो ब्रह्मैकनिध्यानविशुद्धचेताः ॥ ३ ॥

सम्पूर्ण शास्त्रों के सार को निःशेषरूप से पान करनेवाले, वैदिक तपरूप अग्नि से अपने आत्मा को पवित्र करने वाले, केवल ज्ञानरूप अञ्जन से अपने शुद्धिरूप नेत्रों को प्रकाशित करनेवाले एक ब्रह्म के ध्यान से अपने चित्त को शुद्ध करनेवाले ॥ ३ ॥

स्वकीयदेशोन्नतिमात्रलग्नः स्वप्नेऽपि न प्राप्तनिजार्थबुद्धिः ।
त्यक्त्वा समस्तं तु कथन्नु कार्यं गन्तुं द्युलोकं स मनश्चकार ॥ ४ ॥

अपने देश की उन्नति में एकमात्र तत्पर और स्वप्न में भी स्वार्थबुद्धि को अपने मन में स्थान न देनेवाले महात्मा ने अपने समस्त उपयोगी कर्मों को छोडकर क्यों स्वर्ग में जाने की इच्छा की ? ॥ ४ ॥

स्वं विहाय मुहुरुच्छ्रितं पदं वारिदः श्रयति वाहिनीतटम् ।
केवलं परहिते कृतश्रमा लाघवं न गणयन्ति सज्जनाः ॥ ११ ॥

जिस प्रकार मेघ परोपकार के लिये अपने उच्चपद को त्यागकर निम्नस्थली का आश्रय लेता है, इसी प्रकार परहित के लिये श्रम करनेवाले सज्जन अपने अपमान कुछ नहीं गिनते ॥ ११ ॥

यः पाखण्डमतैकखण्डनरतो वैदाख्यशस्त्रैः शुभैः,
शास्त्राणां बलवद्बलेन सततं संसेव्यमानो युधि ।
सत्पक्षः परिषच्छलेन विजयस्तम्भान्समारोपय,
दिक्ष्वन्यः पुरुषो हि तेन सदृशो लभ्येत कुत्राधुना ॥ १२ ॥

जो धर्मरूप संग्राम में शास्त्रों की बलवती सेना से सेव्यमान हुआ वेदरूप शस्त्रों से पाखण्डमतों का खण्डन करता था और सत्पक्ष और सभाओं के मिष से दिशाओं में विजयस्तम्भों को आरोपण करता था अब उसके समान कहां कौन पुरुष मिल सकता है ! ॥ १२ ॥

एक एव खलु पद्मिनीपतिरेक एव दिवि शीतदीधितिः ।
एक एव च स वेदविद्भुवि द्वित्वमत्र न कदा श्रुतं मया ॥ १३ ॥

आकाश में सूर्य एक ही है और एक ही चन्द्रमा भी है, पृथ्वी में एक ही वह वेद-वित् था, इस में द्वित्व मैंने कभी नहीं सुना ॥ १३ ॥

स्यात्पुनस्तरणिरक्षिगोचरो दृश्यते नभसि चन्द्रमाः पुनः ।
यात एष तु सकृत्सदग्रणीर्नोभवीति विषयो न नेत्रयोः ॥ १४ ॥

सूर्य अस्त होकर फिर हमारे नयनगोचर होगा, चन्द्रमा भी छिपकर आकाश में पुनः दीखेगा, परन्तु यह सत्पुरुषो में अग्रणी पुरुष एकवार गया हुआ हमारे नेत्रों का विषय न होगा ॥ १४ ॥

इन्द्रियार्थोद्भवं ज्ञानं सर्वथा न ममात्मकम् ।
तच्च्युतस्समहात्मातः स्मृतावेव निधीयताम् ॥ १५ ॥

इन्द्रिय और अर्थो से उत्पन्न हुआ ज्ञान सर्वथा निश्चयात्मक नहीं होता, इसलिये उससे वह महात्मा पृथक् होगया, अब उसको स्मृति में ही रखना चाहिये ॥ १५ ॥

को नाम श्रीदयानन्दात्साधीयान् दृश्यते जन ।
उज्जीवितार्षविद्या येनास्माभिर्निरपेक्षिता ॥ १८ ॥

श्रीमद्दयानन्द से बढकर और कौन साधुपुरुष दीखता है जिसने हमसे उपेक्षा कीहुई आर्षविद्या को जिला दिया ॥ १८ ॥

कः पद्मिनीनां वद तिग्मदीधिति-,
धर्मः परः क. कवि वाचि कः स्थितः ।

का कण्ठभूषा न यमाद्बिभेति कः,
स्वामी दयानन्दसरस्वती यमी ॥ २० ॥

प्र० बताओ पद्मिनियों का सूर्य क्या है ? (उ० " स्वामी ") प्र० श्रेष्ठ धर्म्म क्या है ? ( उ० " दया " ) प्र० कवियों की वाणी में क्या रहता है ? ( उ० " आनन्द " ) प्र० कण्ठ का आभूषण क्या है ? ( उ० " सरस्वती " ) प्र० यमराज से कौन नहीं डरता ? (उ० " यमी " इन पांचो प्रश्नों का क्रमशः उत्तर श्लोक के चतुर्थपाद में यह आगया है कि " स्वामी दयानन्द सरस्वती यमी " ॥ २० ॥

---

# श्रीयुत दयानन्दसरस्वतीस्वामिनं प्रति श्रीयुतरमायाः प्रथमं पत्रम्.

श्रीमदखण्डज्ञानविज्ञानभास्वरप्रभासितरोदसीषु श्रीदयानन्दसरस्वतीस्वमिपादप्रान्तेषु सानेकप्रणतिसमुदाचारोचितसम्मानपुरःसरं निवेदनम् । आर्य्यपाद! अधुनैव श्रीमत्पादानां सानुग्रहानुकम्पासूचकं पत्रमवाप्य दुःसहशोकादितापपरिशुष्कमपिमदीयं हृदयं सुधासिक्तमिव शान्तिमलब्ध ॥

क्वायं श्रीमत्पदानांदेवदुर्लभोऽनुग्रहः ? क्वचेयं महत्पादरजः कणिकोपमाया अप्यनर्हा वराकी ? क्वचास्यां तत्र भवदनुग्रहप्राप्तेराशाऽपि ? । इदम् परमस्मिन्नाकिञ्चित्करे जने दयां कुर्वतां जयति महतामनुपममौदार्यमेव ।

साम्यं हि सर्वत्र सतान्दयाया नीचोच्चताया गणना न त ।
किन्नाम छायां प्रति संहरन्ति पादाश्रिते नीचतमेपि शालाः ॥

अद्य प्रायस्त्रिचतुर्वत्सराणि यावदन्तरार्यावर्त्ते समागताया मम निरन्तरं शृण्वन्त्याः श्रीमत्पदानां ज्ञानगौरवमतीव सौत्सुक्यमासीन्मनस्तत्रभवत्पाददर्शनाय । परमेतावन्तं कालं न जाने तत्र भवत्पादाश्चतुर्थाश्रमपरिग्रहा अतो बालिशामियं स्त्रियं मां दर्शनदानप्रसादेनानुग्रहीष्यन्ति वा न वेति संशयदोलारूढमनाः कथमपि निजग्राह हृदयैत्सुक्यवेगम् । अद्य भवत्पादानां पत्रमन्तर्दधे मम संशयान्धताम् ॥

महत्पादैरनुयुक्तो ममोदन्तोन्तरामिलापश्च यथा जनप्रवादमहमद्यावधि कुमारी । यावज्जीवं कौमार्यमेवावलम्ब्यमिति ममाभिलाषितम् । भविष्यति काले प्रबलविधिनियोगावशात्किं भविष्यतीति न वेद्मि ॥

सनातनमारतवर्षभूषणानि रत्नारत्नानि गार्ग्यांद्या आजन्मब्रह्मचारिण्यो ब्रह्मवादिन्यश्च यथा स्वमातिदेशोन्नतिं साधयन्ति स्म तदुपममहत्तमकर्मनामग्रहणमपि मादृशबालिशमतो बालिकामात्राया न शोभन इत्येतत् स्फुटमेव। मास्तु तत् परं नानादेशपर्यटनेन श्रीमत्पाद-सदृशप्रगाढ प्रेक्षावन्महद्दर्शनैश्च ज्ञानरत्नमर्जयितुमीहे ॥

प्रायो-वत्सरद्वितयं यावद्बङ्गदेशे रमणीयतरब्रह्मपुत्रपुलिनवद्बृहत्तराशिखरि वनविभाग-खिचिते आसामप्रदेशे च प्राकृतिकसौन्दर्य्याकृष्टदृष्टिः ससहोदराऽहमुवास। अधुना श्रीमत्पा देप्वाविदयन्त्या। विदीर्यते हृदयं मम सोदर्यो भ्राता आजन्मसहचरोऽद्य सार्धमासद्वितयमती-याय लोकान्तरितः। तदीयदुःसहशोकाकुलहृदया सम्प्रतिकंचित्कालं निभृते स्थाने वस्तुमीहे तथा कृते स्वान्तं स्थिरीभविष्यतीत्याशासे ॥

अत्रान्तरे मासात् सार्धमासाद्वा परे तत्र भवत्पाददर्शनेन जन्म कृतार्थी करिष्यामि किमधिकेन श्रीमत्पादेषु तदत्रैवाद्य विरम्यते इति शिवम् ॥

अषाढशुक्ल १ भृगुवासरे<br>१८०२ मितेशाके।

श्रीमच्चरणरेणोः<br>रमाया।

---

# श्रीयुत दयानन्दसरस्वती स्वामी के प्रति श्रीयुतरमा का पहिला पत्र।

श्रीमान् जिन्हों ने द्युलोक और पृथिवीमें अखण्ड ज्ञान और विज्ञान का सूर्य प्र-काशित किया उन श्री श्री दयानन्दसरस्वती स्वामी के पादप्रान्तों में अनेक प्रणाम के साथ और सम्यक् उदाचार ( सम्बोधन करने के सम्यक् आचार ) और उचित सन्मान के साथ निवेदन है ॥

हे आर्यपाद ! अभी श्रीमत्पादों के अनुग्रहयुक्त अनुकम्पासूचक पत्र को पाकर दुःसह शोक आदि तापों से दग्ध हुआ भी मेरा हृदय अमृत से सींचे गये के समान शांति को प्राप्त हुआ ॥

श्रीमत्पादों का देवदुर्लभ अनुग्रह कहां और महान् पुरुषों के पादरज की कणिका की उपमा के भी अयोग्य यह बराकी ( बेचारी ) कहां ? और इस दासी में आप श्री-

कृश्चियन नाम आदि संप्रदायों के विषयमें जैसी आपकी मति वैसी मेरी भी है ॥

जैसे ईश्वर एक है वैसे सब मनुष्यों का मत भी एक होना चाहिये और वह मत यही होसकता है कि जिसमें एक ईश्वर की उपासना और उसकी आज्ञा पालन का विधान हो, जो सर्व उपकारक हो, जो सनातन वेदविद्या से प्रति पादित; आप्त विद्वानों से सेवित, प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से सिद्ध सृष्टिक्रम के अविरुद्ध ( अनुकूळ ) हो, जो अन्याय और पक्षपात रहित धर्म्मों से युक्त आत्मा की प्रीति करने वाला सर्व मतों से अविरुद्ध सत्य सत्य भाषण आदि लक्षणों से उज्ज्वल, सबको सुखों का देनेवाला और सब मनुष्यों से सेवन करने के योग्य हो ॥

मेरा निश्चय है कि इससे भिन्न जो धर्म्म जिनमें ईश्वर का जन्म मृतकों को जिवाना, कुष्ठादि रोगों का निवारण करना, पर्वतों का उठाना, चन्द्र का खण्ड करना आदि चरित्र हैं, उनका प्रचार छली क्षुद्राशय अविद्वान् स्वार्थसाधनतत्पर मनुष्यों ने किया है ॥

परमात्मा से मेरी प्रार्थना है कि कब आपकी कृपा से मनुष्य यत्न करेंगे और इन ( पाखण्डमतों ) का नाश होगा और परम्परागत आर्यों से सेवित एक सत्यधर्म्म सर्व मनुष्यों में निश्चित होगा ॥

जब श्रीमानों का पत्र आया तब मेरा निवास पाञ्चाल देश के लवपुर में था। यहां भी आर्य्यसमाजस्थ बहुत विद्वान् श्रीमानों का पत्र देख अति आनन्दित हुए। मैं एक स्थान पर सदा नहीं रहता हूं अतः पूर्वोक्त द्वारा पत्र प्रेषण अच्छा होगा। यद्यपि मुझे अवकाश नहीं तथापि जिन्होंने सत्यधर्म्म के वर्द्धन में शरीर, आत्मा, मन को लगाया हुआ है सब के प्रिय करने में जिनकी एक निष्ठा है जो सत्य धर्म्म की उन्नति से सब मनुष्यों को प्रिय कर रहे हैं उन आप जैसे दृढ़ोत्साही श्रीमानों के लिये अवश्य मुझे समय रखना चाहिये अतः यह निश्चय हुआ कि परोपकार के अर्थ आप मेरे साथ पत्र-व्यवहार करें और मैं आप के साथ।

वर बुद्धिमानों के सन्मुख अति विस्तारपूर्वक लेखकी आवश्यक्ता नहीं ॥

विदित रहे कि श्रीमन्महाराज विक्रम के १९३९ संवत्सर वैशाख कृष्णपक्ष की पञ्चमी आदित्यावार को यह पत्र लिखा गया ॥

( २१ अप्रेल १८७८ ई० ) दयानन्द सरस्वती.

# आर्यसमाज के सभासदों के प्रति थियासोफीकल सोसाइटी के सेक्रेटरी का पत्र॥

सेवामें— सरदारान आर्यसमाज—

सभ्यजनो! मै आपको विनय के साथ सूचना देता हूं कि ब्रह्मान्वेषिणीसभा के अधिवेशन में जो कि न्यूयार्क म २२ मई १८७८ ई० को सभापति ने ईक्स्टर साहब उपसभापति के प्रस्ताव और एच्. पी. ब्लेवस्टकी के पत्रव्यवहार की पुष्टि से सब ने एक मत होकर यह निर्धारण किया कि यह सभा आर्यसमाज के उस प्रस्ताव को कि उसके साथ मिलजावे और उस सभा का नाम ब्रह्मान्वेषिणीसभा आर्य्यसमाज आर्यावर्त होजावे, स्वीकार करती है और यह भी निर्धारित हुआ कि ब्रह्मान्वेषिणीसभा अपनी शाखाओं के लिये ( जो अमेरिका, यूरोप और अन्य उपनिवेशों में है ) स्वामी दयानन्द सरस्वती पण्डित को आर्यसमाज का आचार्य संस्थापक ( बानी ) और सरदार मानती है आपकी सम्मति और आज्ञाओं का जो कि आप कृपा करके दें मै प्रतीक्षक (मुन्तजिर) हूं।

न्यूयार्क २२ मई १८७८ ई० ह० अगस्टस् गस्टम् रिकार्डिङ्ग सेक्रेटरी.

---

श्रीयुत प्रतिष्ठिताचार्य्य श्री स्वामिन् भगवन्नभिवादये।

पत्र आपका आया देखके चित्त को अति प्रसन्नता हुई। इस मेरी जीविका लगजाने का निर्णय चौधरी जालिमसिंह भी जानते है। और ठाकुर कुंवर जवाहरसिंहजी को अब अग्निहोत्र सन्ध्या आदि बताया है सो करने लगे और मनुस्मृति का उपदेश सबको यहां सुनाता हूं। यही मेरा मुख्य अभिप्राय है कि मैने अबतक यहा आकर विरुद्ध काम कोई भी नहीं किया और आपसे भी संबंध क्यों न रहना चाहिये। दूसरी जगह जैसी जीविका होसक्ती है उससे जीविका भी कुछ कम आपके संबंध में नहीं है। ठीक २ मै कहता हूं कि आपका चित्त मुझ से भले ही बिगड गया हो परन्तु मेरा चित्त आपकी ओर से बिलकुल नहीं हटा था जो ऐसा होता तो मै आपको पत्र नहीं लिखता मैं तो चले आने परभी यही समझताथा कि आपसे मैं सर्वथा विरूद्ध नहीं हूं जो कदाचित् जीविका दूसरी जगह् करलेता और करलूं तो भी मै आपसे सम्बन्ध बनाए रहना ही चाहता हूं। इस कारण आपके निकट से आकर कोई विरुद्धाचरण नहीं किया और इस विषय में जालिमसिंह आदि कई पुरुषों की सम्मति भी ऐसी ही रही कि स्वामीजी से सम्बन्ध नहीं

टूटना चाहिये मैं केवल जीविका ही नहीं चाहता आपके सम्बन्ध में और भी बहुत बातें अच्छी देखता हूं। अब मेरा खास मनोरथ यह है कि आपके सम्बन्ध में रहकर आगे पीछे कुछ भी प्रतिकूल नहीं वर्तूंगा आपसे कोई बात विश्वास के योग्य है इसमें इस समय लिखने के सिवाय और दूसरा दृढ प्रमाण क्या देसकता हूं किसी मनुष्य की एक आध प्रतिज्ञा मिथ्या किसी कारण से होजाय और बहुतसी प्रतिज्ञा ठीक हों तो प्रतिज्ञा पर ही विश्वास करना होता है जब आप अपने सम्बन्ध में रखकर फिर चार छः महीना वर्त्ताव देखेंगे तो प्रत्यक्ष से निश्चय होजावेगा। एक मनुष्य का स्वभाव सदा एकसा नहीं बना रहता देश काल वस्तु भेद से बदल भी जाता है। और जैसी बुद्धि मनुष्य की प्रथम हो और बीच में किसी कारण से बदल कर फिर पूर्वावस्था को स्वीकार करे तो फिर उसमें दृढता होजाती है फिर चलायमान नहीं होता जिस समय पर बीच में मेरी बुद्धि में भ्रम पैदा हो गये थे जब जरूर ही आप के बहुतेरे कथनों को विरुद्ध जानने लगा था सो आपसे भी कहदिया करता था कि मेरी बुद्धि इन २ विषयों में विरुद्ध है सो मैं जब आपके समीप से यहां आया तब अपनी इच्छा से और मेरे अभिप्रय को सुन जान के चौधरी जालिमसिंहजी तथा भाई धर्मदत्तजी आदि सज्जनों के इस कथन से कि एकान्त में बैठ के नवीन पुराणादि ग्रन्थों की वार्तो को तथा शास्त्रों को स्वामीजी के कथन से मिलाकर निश्चय करो पीछे जैसी मन्शा हो वैसा आचरण करना। इसमें छः महीने से विचार ही करता रहा अब मेरे चित्त में यही निश्चय हुआ कि आपका उपदेश बहुत सत्य है आप मेरे भीतर कुछ होता था वैसा आप से कहदिया करता था सोई अब भी जानिये जो मेरा चित्त आपकी ओर ठीक न होता तो मैं अब भी नहीं लिखता। इस बात को आप भी जानते हैं कि चतुर्भुज आपके विरुद्ध सम्बन्ध से कितनी जीविका कर लेता है जो विरुद्ध किया चाहता तो चतुर्भुज से विद्या में कम नहीं था और आपके विरुद्ध पक्ष में मेरे सहायकारी भी बहुत थे यहां भी मनुस्मृति से भिन्न कोई कथा पुराण मैंने नहीं बांची। एकान्त में सत्यासत्य निश्चय के लिये भागवत आदि का विचार तो अवश्य किया फिर आप क्यों कहते हैं कि जीविका ही करना तेरा प्रयोजन है जीविका अब भी मेरे लिये बहुत है इसी कारण चित्त अब मेरा स्थिर है मेरा चित्त नहीं लगता इस का अभिप्राय यह है कि आपकी और मेरी प्रीति अधिक बढ़ी और आप मुझ से अप्रसन्न रहे तो चित्त अच्छा नहीं रहता था अब जो आप प्रसन्न रहे तो मेरा चित्त यहां वा अन्यत्र सर्वत्र स्थिर है। मैं अभी हाल यह नहीं कहता कि अभी मेरी जी-

विका छपादें किन्तु जो आप के पास पण्डित मौजूद हैं और अधिक पण्डित रखने की कुछ आवश्यक्ता न हो तो दो चार महीने में वा जब मेरे लिये कुछ काम समझें तब आज्ञा देवें आज्ञा देते ही शीघ्र उपस्थित होऊंगा। इस पत्र में मैंने अपने हृदय का सब आशय खोल दिया है अब मुझको आशा है कि इस पत्र का उत्तर शीघ्र और अवश्य देंगे।

*( इत्यलंबुद्धि मतमेषु ) शमस्तूभयत्र*

रामानन्द ब्रह्मचारी को नमस्ते

तुम्हारा लेख अच्छा है — आपसे कृपाकांक्षी

ति० भाद्रकृष्ण १२ बुधवार. — भीमसेन शर्म्मा.

---

ओ३म्

# नकल मानपत्र की जो श्रीमान् महाराणा सज्जनसिंहजी वर्म्मा उदयपुराधीश ने स्वामीजी को अर्पण किया॥

स्वस्तिश्री सर्वोपकारक कारुणिक परमहंस परिव्राजकाचार्य्यवर्य श्री ९ श्रीमद्दयानन्द सरस्वती यतिवर्येषु इतः महाराणा सज्जनसिंहस्य नतिततयः समुल्लसन्तु उदन्तस्तु —आप का अठे सात मास का निवास सूं चित्त अत्यन्त आनन्द में रह्यो क्योंकि आपकी शिक्षा की प्रकार श्रेष्ठ और उन्नतिदायक है और आपका संयोग सूं केही न्याय धर्मादि शारीरिक कार्यों में निसन्देह लाभ प्राप्त हो बाकी म्हां का सब जना सहित हुलासा हुई कारण कि शिक्षा और उपदेश वा श्रेष्ठ पुरुषां का दृढ़ होवे है जो स्वकीय आचरण भी प्रतिकूल नहीं राखे सो यो आप में यथार्थ मिल्यो। अब म्हे आप का वियोग को संयोग तो नहीं चावां परन्तु आपका शरीर अनेक मनुष्यां के उपकारक है जिससे अवरोध करणो अनुचित है तथापि पुनरागमनसूं आप भी म्हाका चित्त ने शिघ्र अनुमोदित करेगा, इत्यलम्।

फाल्गुन कृष्ण ९ भौमे स० १९३९ वि० — हस्ताक्षर महाराणा सज्जनसिंहस्य.

# नकल ज्ञानपत्र जो श्रीमान् राज्याधिराज नरसिंहजी वर्मा शाहपुराधीशने स्वामीजी को अर्पण किया.

स्वस्ति श्री सर्वोपकारक कारुणिक परमहंस श्रीपरिव्राजकाचार्य श्रीमद्दयानन्द सरस्वतीजी महाराज के चरणारविन्दों में महाराजाधिराज शाहपुरेश की वारम्वार नमस्तेऽस्तु।

अपरंच यहां आप का विराजना सार्द्धद्वयमास पर्य्यन्त हुआ तथापि आप के सत्य धर्मोपदेश के श्रवण से मेरी आत्मा तृप्त न हुई। आशा थी कि आप ग्रीष्मान्त अत्र स्थित होते, परन्तु योधपुराधीशों की ओर से दर्शनों की और वेदोक्त धर्म उपदेश ग्रहण की, पुनः सत्याचरण असत्य का त्याग और आप के मुखारविन्द से श्रवण करने की अभिलाषा देख के आपने वहां पधारना स्वीकार किया और भवच्छरीर भी करोड़ों मनुष्यों के उपकारार्थ प्रगट हुआ है, यह समझ के मेरी भी सम्मति यही हुई कि आपका पधारना ही उत्तम है। यही समझ के यहां विराजने की प्रार्थना नहीं की, आशा है कि कृत्यकृत्य करने के निमित्त पुनरागमन करेंगे, इत्यलम् ॥

ज्येष्ठ कृष्ण ४ चतुर्थी सं० १९४० वि० हस्ताक्षर नाहरसिंहस्य.

---

## वसीयतनामा परमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्रीयुत स्वामी दयानन्दसरस्वती लिखित।

## ❀ स्वीकारपत्र. ❀

मैं स्वामी दयानन्दसरस्वती निम्नलिखित नियमों के अनुसार तेईस (२३) सज्जन आर्य्यपुरुषों की सभा को वस्त्र, पुस्तक, धन और यन्त्रालय आदि अपने सर्वस्व का अधिकार देता हूं और उसको परोपकार सुकार्य में लगाने के लिये अध्यक्ष बना कर यह स्वीकारपत्र लिखे देता हूं कि समय पर काम आवे।

इस सभा का नाम परोपकारिणीसभा है और निम्नलिखित तेईस (२३) महाशय इसके सभासद् हैं:—

( १ ) श्रीमन्महाराजाधिराज मदिमहेन्द्र यावदार्यकुलकमलदिवाकर महाराणाजी श्री १०८ सज्जनसिंह वर्मा जी. सी. एस्. आई. उदयपुराधीश राज मेवाड़ सभापति.

| | | |
|---|---|---|
| ( २ ) | लाला मूलराज साहब एम. ए. एक्स्ट्रा असिस्टेण्ट कमिश्नर प्रधान आर्य्यसमाज लाहोर | उपसभापति. |
| ( ३ ) | श्रीयुत कविराज श्यामलदासजी उदयपुर राज मेवाड | मन्त्री १ |
| ( ४ ) | लाला रामशरणदास रईस व उपप्रधान आर्य्यसमाज मेरठ | मन्त्री २ |
| ( ५ ) | पंड्या मोहनलाल विष्णुलालजी शर्मा उदयपुर जन्मस्थान मथुरा | उपमन्त्री. |
| ( ६ ) | श्रीमन्महाराजाधिराज श्री नाहरसिंहजी वर्मा शाहपुराधीश | सभासद्. |
| ( ७ ) | श्रीमत् राव तख्तसिंहजी बेदले राज मेवाड | ,, |
| ( ८ ) | श्रीमत् राजराणा श्रीफतहसिंहजी वर्मा देलवाडा | ,, |
| ( ९ ) | श्रीमत् रावत श्रीअर्जुनसिंहजी वर्मा आसींद | ,, |
| ( १० ) | श्रीमत् महाराज श्रीगजसिंहजी वर्मा उदयपुर | ,, |
| ( ११ ) | श्रीमत् राव बहादुरसिंहजी वर्मा मसूदा जिला अजमेर | ,, |
| ( १२ ) | रायबहादुर पं० सुन्दरलाल सुप्रिण्टेण्डेण्ट वर्कशाप अलीगढ आगरा | ,, |
| ( १३ ) | राजा जयकृष्णदासजी सी. एस्. आई. डिप्टीकलेक्टर बिजनौर मुरादाबाद | ,, |
| ( १४ ) | साहू० दुर्गाप्रसाद कोषाध्यक्ष आर्य्यसमाज फर्रुखाबाद | ,, |
| ( १५ ) | साहू० जगन्नाथप्रसाद फर्रुखाबाद | ,, |
| ( १६ ) | सेठ निर्भयराम प्रधान आर्य्यसमाज फर्रुखाबाद बिसाऊ राजपूताना | ,, |
| ( १७ ) | लाला कालीचरण रामचरण मन्त्री आर्य्यसमाज फर्रुखाबाद | ,, |
| ( १८ ) | बाबू छेदीलाल गुमाश्ते कमसरियट छावनी मुरार ( ग्वालियर ) | ,, |
| ( १९ ) | लाला साईंदास मन्त्री आर्य्यसमाज लाहोर | ,, |
| ( २० ) | बाबू माधवदास मन्त्री आर्य्यसमाज दानापुर | ,, |
| ( २१ ) | रायबहादुर राजमान राजेश्वरी पं० गोपाळराव हरिदेशमुख मेम्बर कौन्सिलर गवर्नर बम्बई व प्रधान आर्य्यसमाज बम्बई–पूना | ,, |
| ( २२ ) | रावबहादुर महादेव गोविन्द रानडे जज पूना | ,, |
| ( २३ ) | पंडित श्यामजीकृष्ण वर्मा प्रोफेसर संस्कृत यूनिवर्सिटी आक्सफोर्ड लण्डन बम्बई | ,, |

## स्विकारपत्र के नियम ।

( १ ) उक्त सभा जैसे कि मेरी जीवितावस्था में मेरे समस्त पदार्थों की रक्षा करके निम्नलिखित परोपकार के कामों में लगाने का अधिकार रखती है वैसे ही मेरे पीछे अर्थात् मरनेके पश्चात् भी लगाया करे।

